शब्दोऽपि यदि भेदेन विवक्षा स्यात् तदा तथा।
नोचेच्छ्रोत्रादिभिः सिद्धोऽप्यसावर्थो व भासते ॥ २६

यद्यनुकार्यानुकरणयोर्भेदविवक्षा तदा शब्दोऽपि प्रातिपदिकार्थः। यदि न भेदविवक्षा तदा श्रोत्रादिभिरुपस्थितोऽप्यर्थवद् भासते। अपि-

---

सावित्री

नही होगा। शब्द का भान न होने पर वह प्रातिपदिकार्थ का साधन कैसे बनेगा। इसलिये शाब्दबोध में शब्द का ज्ञान होना आवश्यक है।

अभियुक्तों का कथन है कि संसार में शाब्दबोध का ऐसा कोई ज्ञान नहीं है जिसमें शब्द बोध का विषय न हो रहा हो क्योंकि सभी प्रकार का शाब्दबोधात्मक ज्ञान शब्द रूप विशेषण से अनुविद्ध अर्थात् नित्य सम्बद्ध हो कर ही भासित होता है।

यहाँ पुनः यह शंका होती है कि शाब्दबोध में शब्द का भान भले हो जाय पर वह नामार्थ कैसे हो सकता है ? इसके उत्तर में यह कहा गया है कि यदि 'विष्णुमुच्चारय' इस वाक्य के अन्तर्गत उच्चरित 'विष्णु' पद से विष्णु शब्द की उपस्थिति न हो तो लक्ष्मीपति रूप अर्थ का उच्चारण असम्भव होने से 'विष्णुमुच्चारय' इस वाक्य का शब्द विषयक अर्थ बोध अनुपपन्न हो जायगा। इसलिये 'शब्द' को भी प्रातिपदिक का अर्थ मानना आवश्यक है। इस प्रकार शब्द से अर्थवान्, स्वसमान आनुपूर्वी वाले स्ववाचक शब्द की उपस्थिति होती है। शब्द की उपस्थिति होने पर 'विष्णुमुच्चारय' इस वाक्य से 'विष्णु-शब्दमुच्चारय' ऐसा अर्थ बोध होता है। इससे स्पष्ट है कि शब्द भी प्रातिपदिकार्थ है।

यहाँ 'स्ववाच्यवाचकत्वसम्बन्धरूप' लक्षणा से भी निर्वाह हो सकता है। जैसे—'स्व' पद से गृहीत होगा विष्णु शब्द, उसका वाच्य होगा—लक्ष्मीपति रूप अर्थ, उसका वाचकत्व सम्बन्ध जायगा विष्णु शब्द में। इस रीति से लक्षण समन्वय होने पर 'विष्णु-मुच्चारय' इस वाक्य का लक्षणा से 'विष्णुशब्दमुच्चारय' ऐसा अर्थ लाभ हो जायगा। अतः लक्षणा से निर्वाह हो जाने के कारण शब्द को प्रातिपदिकार्थ मानने की अपेक्षा नही है।

इस पूर्वपक्ष के उत्तर में ग्रन्थकार का यह मत है कि यहाँ लक्षणा से निर्वाह नहीं हो सकता है। लक्षणा दो प्रकार की होती है।—एक प्रयोजनवती तथा दूसरी निरूढा। प्रयोजनवती लक्षणा इसलिये नही हो सकती है कि यतः 'गङ्गायां घोषः' में शैत्यपावनत्व प्रतीति-प्रयोजन की भाँति यहाँ कोई प्रयोजन नही है। यदि निरूढा लक्षणा मानते हैं तो वह

हेतौ, उपस्थितत्वाद् भासते इत्यर्थः । अयं भावः —अनुकार्यानुकरणयोर्भेदेऽनुकार्यस्य पदानुपस्थितत्वात् तत्सिद्धये शक्तिरुपेया, अभेदे प्रत्यक्षे विषयस्य हेतुत्वात् स्वप्रत्यक्षरूपां पदजन्योपस्थितिमादाय शा दबोधविषयतोपपत्तिरिति ।

यद्यप्यतिप्रसङ्गवारणाय वृत्तिजन्यपदोपस्थितिरेव हेतुः, तथाप्यत्राश्रयतया वृत्तिमत्त्वस्य सत्त्वान्नानुपपत्तिः । निरूपकताऽऽश्रयताऽ-

---

सावित्री

शक्तिस्वरूप ही है। जैसे अनादि तात्पर्य से यह जाना जाता है कि अमुक शब्द की अमुक अर्थ में शक्ति है वैसे निरुढा लक्षणा भी अनादि तात्पर्य ज्ञान के अधीन होती है। इसके अतिरिक्त सर्वत्र लक्षणा से निर्वाह सम्भव भी नहीं है। यथा— जबगडदशमुच्चारय' इत्यादि वाक्य में 'जबगडदश' रूप वर्ण समुदाय का कोश आदि के द्वारा कोई शक्य अर्थ नहीं है। शक्य अर्थ के अभाव में 'स्वशक्यरूप लक्षणा' का समन्वय कैसे होगा। यदि यह कहें कि 'जबगडदश्' इत्यादि वर्णसमूह का कोई अर्थ भले न हो पर एकाक्षरकोश आदि के बल से ज, ब, ग् इत्यादि प्रत्येक वर्ण का शक्य अर्थ प्रसिद्ध है। इसलिये शक्यार्थ-सम्बन्ध रूप लक्षणा हो जायगी। इसका उत्तर है कि 'जबगडदश्' इस समुदाय के अवयव प्रत्येक वर्ण का कोई अर्थ भले प्रसिद्ध हो किन्तु समुदाय का किसी अर्थ विशेष में शक्ति ज्ञात (प्रसिद्ध) नहीं है, समुदाय की शक्ति ज्ञात न रहने पर शक्यसम्बन्धरूपलक्षणा का ज्ञान सम्भव नहीं है। ज्ञात वृत्ति ही अर्थ की उपस्थिति में प्रयोजिका होती है, अज्ञात वृत्ति अर्थोपस्थिति में अनुपयोगिनी होती है। इसलिये 'गङ्गायां घोषः' में 'गङ्गा' पद का स्वशक्य-प्रवाह सामीप्य सम्बन्ध का ज्ञान न होने पर तीररूप लक्ष्य अर्थ का ज्ञान नहीं हो सकता है।

यदि अज्ञात वृत्ति का भी अर्थ की उपस्थिति में उपयोग हो तो 'गावमुच्चारय' इस वाक्य के 'गावम्' इस भाषा शब्द के अनुकरण में साधुता होने लगेगी जब कि गो' शब्द इत्यादि के अनुकरण में ही साधुता सभी लोगों द्वारा अङ्गीकार की जाती है। नैयायिकों ने 'गावम्' इत्यादि भाषाशब्द के अनुकरण में शक्ति के अभाव से शक्यार्थसम्बन्धरूप लक्षणा को असम्भव माना है। इसलिये कुछ लोग शब्द को भी प्रातिपदिकार्थ मानकर छः प्रातिपदिकार्थ मानते हैं।

यदि अनुकार्य और अनुकरण में भेद विवक्षा हो तो शब्द भी प्रातिपदिकार्थ होता है। यदि दोनों में भेद विवक्षा न हो अर्थात् अभेद विवक्षा हो तो श्रोत्र आदि के द्वारा उपस्थित शब्द भी अर्थ (शक्यार्थ) की भाँति शाब्दबोध का विषय होता है।

न्यतरसम्बन्धेन वृत्तिमत एव शाब्दबोधविषयत्वं कल्प्यते इत्यनवद्यम्, सम्बन्धस्योभयनिरूप्यत्वात् पदादर्थस्येव तद्बोधकत्वेन स्वस्यापि ज्ञानसम्भवाच्चेति ।

उक्तञ्च वाक्यपदीये—

ग्राह्यत्वं ग्राहकत्वं च द्वे शक्ती तेजसो यथा ।
तथैव सर्वशब्दानामेते पृथगवस्थिते ॥ इति,

विषयत्वमनादृत्य शब्दैर्नार्थः प्रकाशते । इति चेति ।

---

सावित्री

प्रकृत श्लोक में 'अपि' शब्द हेतु अर्थ में है । शब्द श्रोत्र आदिके द्वारा उपस्थित होने के कारण शाब्दबोध का विषय बनता है । भाव यह है कि अनुकार्य और अनुकरण में भेद विवक्षा रहने पर अनुकरण के उच्चारण से अनुकार्य की पदजन्य उपस्थिति नही होगी । इसलिये अनुकरण में पदजन्य उपस्थिति सिद्ध करने के लिये शक्ति मानना होगा । 'प्रत्यक्षबोध में विषयज्ञान कारण होता है' इस नियम के अनुसार अनुकार्य और अनुकरण के अभेद पक्ष में अनुकरण के द्वारा अनुकार्य और अनुकरण के अभेद पक्ष में अनुकरण के द्वारा अनुकार्य की श्रावण प्रत्यक्ष रूप पदजन्य उपस्थिति लेकर अनुकार्य की शाब्दबोध विषयता उत्पन्न हो जाती है ।

जैसे अभेदपक्ष में स्वप्रत्यक्षरूप पदजन्य उपस्थिति को लेकर शाब्दबोध में शब्द का भान होता है वैसे 'घटमानय' इत्यादि में घट' आदि पदों की भी श्रोत्र के द्वारा स्वप्रत्यक्षरूप पदजन्यउपस्थिति को लेकर भान दुर्वार होगा । इसलिये सर्वत्र शाब्दबोध में शब्दविषयकत्व सिद्ध होता है ।

यद्यपि शाब्दबोध में पदजन्य उपस्थिति को कारण मानने पर 'घटोऽस्ति' इस वाक्य के घट पद से समवाय सम्बन्ध से शब्द के आश्रय आकाश का भी बोध होने लगेगा, इस अतिप्रसङ्ग को वारण करने के लिये वृत्तिज्ञानजन्यपदोपस्थिति को कारण मानते हैं । यतः 'घट' पद से आकाश की उपस्थिति वृत्तिज्ञानजन्य नही है । अतः आकाश का बोध नही होता है ।

अनुकार्य और अनुकरण के अभेद पक्ष में यत्किञ्चिद् अर्थवाचकतारूप वृत्ति अनुकार्य में है । वहाँ अनुकार्य में अर्थनिरूपित आश्रयता सम्बन्ध से वृत्तिमत्त्व होने के कारण

प्रसङ्गादनुकार्यानुकरणयोरभेदपक्षे साधकमाह—

अत एव गवित्याह भू सत्तायामितीदृशम् ।
न प्रातिपदिकं नापि पदं साधु तु तत्स्मृतम् ॥२७॥

गवित्ययमाह' 'भू सत्तायाम्' इत्येवमादयो यतोऽनुकरणशब्दा अनुकार्य्यान्न भिद्यन्ते । अतस्तेषामर्थवत्त्वाभावात् 'अर्थवदधातु'

---

## सावित्री

शाब्दबोध में वृत्तिमत्त्व रूप अर्थवत्त्व का भान स्वीकार किया जाता है। इस प्रकार अनुकरणात्मक शब्द भी शाब्दबोध का विषय बनने में कोई बाधा नही है ।

यहाँ यह सन्देह होता है कि यदि आश्रयता सम्बन्ध से वृत्तिमान् शब्द का ही शाब्दबोध में भान होता है तो निरूपकतासम्बन्ध से वृत्तिमान अर्थ का शाब्दबोध में भान नही होगा । इसका उत्तर यह है कि निरूपकता अथवा आश्रयता में किसी भी एक सम्बन्ध से वृत्तिमान् अर्थ का शाब्दबोध में भान माना जाता है। इसलिये कोई दोष नही है। आश्रयता सम्बन्ध से शब्द तथा निरूपकता सम्बन्ध से अर्थ के वृत्तिमान होने के कारण दोनों शाब्दबोध के विषय हैं। कहीं एक स्थान पर दोनों सम्बन्ध से वृत्तिमत्ता हो. ऐसा आग्रह नही है। सम्बन्ध के शब्द, अर्थ उभयनिष्ठ होने से शब्द से जैसे अर्थ का बोध होता है वैसे शब्द से शब्द का भी ज्ञान सम्भव है। वाक्यपदीयकार ने कहा है—

ग्राह्यत्वं ग्राहकत्वञ्च द्वे शक्ती तेजसो यथा । तथैव सर्वशब्दानामेते पृथगवस्थिते ॥ इति ।

अर्थात् जैसे दीप आदि तेज में ग्राह्यत्व ( बोधकत्व ) और ग्राहकत्व ( बोधकत्व ) शक्तियाँ होती है वैसे सभी शब्दों की भी बोध्यत्व और बोधकत्व रूप दो शक्तियाँ पृथक् २ होती हैं। शब्द अपनी बोधविषयता को अनाहत कर अर्थ को प्रकाशित नही करता है क्योंकि शब्द अपनी बोधविषयता को बनाकर ही अर्थ का प्रकाशन करता हैं। अनुभव से स्पष्ट है कि ज्ञात शब्द ही अर्थ का बोधन कराते है।

शब्द भी नामार्थ है—इस विचार प्रसङ्ग में अनुकार्य और अनुकरण में अभेद के उपपादक पक्ष को उपस्थित करते हुये कहते हैं—अभेद पक्ष में 'गवित्ययमाह' 'भू सत्तायाम्' इत्यादि में यतः अनुकरण शब्द अनुकार्य से अभिन्न है, अतः उसमें अर्थवत्ता के अभाव से अर्थवदधातु० (१।२।४५) सूत्र की प्रवृत्ति नहीं होगी। इसलिये प्रातिपदिक संज्ञा नही होगी। प्रातिपदिक संज्ञा के अभाव में विभक्तियाँ नही आयेंगी और विभक्तियों के अभाव में पदत्व नही होगा। इस प्रकार अनुकरण से शास्त्र बोधित साधुत्व न रहने पर भी शिष्ट प्रयुक्तत्व रूप साधुत्व बना रहेगा। अन्यथा प्रत्ययः (३।१।१) परश्च (३।१।२) तथा

रित्याद्यप्रवृत्तौ न प्रातिपदिकत्वम्, नापि पदत्वम्, अथ च साधुत्वमुपपद्यते। अन्यथा 'प्रत्ययः' 'परश्च' 'अपदं न प्रयुञ्जीते'ति निषेधादिलङ्घनादसाधुतापत्तिरित्यर्थः ॥२७॥

इति वैयाकरणभूषणसारे नामार्थनिर्णयः॥ ॥

---

सावित्री

'अपदं न प्रयुञ्जीत' इस निषेध के उल्लङ्घन से असाधुता की आपत्ति होगी---ऐसा अभिप्राय है।

इस प्रकार 'वैयाकरणभूषणसार' के 'नामार्थनिर्णय' प्रकरण की 'सावित्री' नामक हिन्दी व्याख्या समाप्त हुई ॥२७॥

## ॥ अथ समासशक्तिनिर्णयः ॥

**समासान् विभजते---**

सुपां सुपा तिङा नाम्ना धातुनाऽथ तिङां तिङा।
सुबन्तेनेति च ज्ञेयः समासः षड्विधो बुधैः ॥२८॥

सुपां सुपा---पदद्वयमपि सुबन्तम् । राजपुरुष इत्यादिः । सुपां तिङा---पूर्वपदं सुबन्तमुत्तरपदं तिङन्तम् । पर्यभूषयत्, अनुव्यचलत् । "गतिमतोदात्तवता तिङाऽपि समासः" । इति वार्त्तिकात्

---

### सावित्री

महर्षि पाणिनि ने समास संज्ञा विधायक किसी सूत्र विशेष का साक्षात् सङ्केत नहीं किया है। शब्दशास्त्र परम्परा के विद्वानों में 'समसनं समासः' यह परिभाषा प्रचलित है। इसके अनुसार अनेक पदों का संक्षिप्त होना अर्थात् एक पद हो जाना ही समास कहलाता है। वैयाकरणभूषणसार के प्रभा टीकाकार ने समास की अपनी परिभाषा करते हुये कहा है---समासत्वं च "पाणिन्यादिसङ्केतसम्बन्धेन समासपदवत्त्वम्" अर्थात् व्याकरण शास्त्र के प्रणेता पाणिनि आदि मुनियों के सङ्केत सम्बन्ध से जो समास पद वाला (शब्दसमूह), उसे समास कहते हैं।। इसके अतिरिक्त एक दूसरी भी परिभाषा प्रभाकार ने की है। कहा है-- एकार्थीभावापन्नसमुदायविशेषत्वं वा (समासत्वम्) अर्थात् पृथक्२ अर्थ वाले अनेक शब्दों को मिलाकर एक अर्थ परक समुदाय विशेष को समास कहते हैं। जैसे -- राजःपुरुषः' में राजन् और पुरुष, दोनों पृथक् २ अर्थ वाले पद हैं, दोनों को मिलाकर 'राज सम्बन्धी पुरुष' ऐसा, एक विशिष्ट अर्थ होता है। दर्पणकार ने भी कहा है---समासत्वञ्च---शक्तिसम्बन्धेन समासपदवत्त्वम्, एकार्थीभावापन्न-समुदाय-विशेषो वा।

सङ्क्षेप में जहाँ दो या अधिक पद परस्पर मिलकर एक पद हो जाते हैं ऐसे समुदाय को समास कहते हैं।

यह समास ६ प्रकार का होता है---

१- सुबन्त का सुबन्त के साथ।

२- सुबन्त का तिङन्त के साथ।

समासः। सुपां नाम्ना- 'कुम्भकारः' इत्यादिः। 'उपपदमतिङ्' (२।२।१९) इति समासः। स च "गतिकारकोपपदानां कृद्भिः सह समासवचनं प्राक्सुबुत्पत्तेः" इति परिभाषया भवति सुबुत्पत्तेः प्राक्। अथोत्तरपदे सुबुत्पत्तेः प्रागित्यर्थात्। अन्यथा 'चर्मक्रीती' इत्यादौ नलोपानापत्तेः।

सुपां धातुना—उत्तरपदं धातुमात्रम् न तिङन्तम्, "क्विब्वचिप्रच्छ्यायतस्तुकटप्रुजुश्रीणां दीर्घश्च" इति वार्त्तिकात्। तिङां तिङा—'पिबतखादता' 'पचतभृज्जता' इत्यादिः। 'आख्यातमाख्यातेन क्रियासातत्ये' इति मयूरव्यंसकाद्यन्तर्गणसूत्रात्। तिङां सुबन्तेन - पूर्वपदं

---

सावित्री

३. सुबन्त का नाम (प्रातिपदिक) के साथ।
४. सुबन्त का धातु के साथ।
५. तिङन्त का तिङन्त के साथ।
६. तिङन्त का सुबन्त के साथ।

इन समासों का क्रमशः उदाहरण इस प्रकार है—

## १—सुपां सुपा (सुबन्त का सुबन्त के साथ)

सुबन्त का सुबन्त के साथ सामास का उदाहरण है—कृष्णं श्रितः=कृष्णश्रितः, शङ्कुलया खण्डः=शङ्कुलाखण्डः, यूपाय दारुः=यूप दारु, चोराद् भयम् चोरभयम् राज्ञः पुरुषः राजपुरुषः—इत्यादि। इन सभी उदाहरणों में दोनों सुबन्त पदों का समास हुआ है।

## २—सुपां तिङा (सुबन्त का तिङन्त के साथ)

सुबन्त का तिङन्त के साथ समास का उदाहरण है—पर्यभूषयत्, अनुव्यचलत् इत्यादि। यहाँ 'परि' इस सुबन्त का 'अभूषयत्' इस तिङन्त के साथ समास हुआ है। 'अनुव्यचलत्' में 'अनु' का 'व्यचलत्' इस तिङन्त के साथ समास हुआ है। यहाँ 'गतिमतोदात्तवता तिङापि समासः' इस वार्त्तिक से समास हुआ है।

## ३—सुपां नाम्ना (सुबन्त का नाम (प्रातिपदिक) के साथ)

सुबन्त का प्रातिपदिक के साथ समास होता है। जैसे—'कुम्भं करोति' इस विग्रह

तिङन्तमुत्तरं सुबन्तम् । जहिस्तम्बः, "जहि कर्मणा बहुलमाभीक्ष्ण्ये कर्त्तारञ्चाभिदधाति" इति मयूरव्यंसकाद्यन्तर्गणसूत्रात् ।

अयं षड्विधोऽपि समासः, 'सह सुपा' ( २।१।४ ) इत्यत्र योगविभागेन भाष्ये व्युत्पादितः, स्पष्टः शब्दकौस्तुभादौ ।।२८।।

---

सावित्री

में 'कुम्भम्' इस सुबन्त का 'कार' इस प्रतिपदिक के साथ उपपदमतिङ् (२.२.१९) इस सूत्र के द्वारा समास हुआ है। यहाँ "गतिकारकोपपदानां कृद्भिः सह समासवचनं प्राक् सुबुत्पत्तेः" इस परिभाषा के अनुसार 'कार' इस प्रतिपादिक से विभक्ति आने के पूर्व ही समास होता है। तात्पर्य यह है कि उत्तर पद से विभक्ति आने के पूर्व ही समास हो जाता है और बाद में समास हुये पद को प्रातिपदिक संज्ञा होकर विभक्ति आती है। यदि उत्तर पद की भाँति पूर्व पद में भी सुबुत्पत्ति के पहले ही समास की प्रवृत्ति होती तो 'चर्मक्रीती' में पूर्वपद 'चर्मन्' से विभक्ति के न आने पर न पद संज्ञा होती और पद संज्ञा के न होने पर 'चर्मन्' के नकार का लोप न होता, क्योंकि—'नलोपः प्रातिपदिकान्तस्य' (८।२।७) सूत्र से पदान्त नकार का लोप होता है। 'चमन्' की पद संज्ञा 'स्वादिष्वसर्वनामस्थाने' (१।४।१७) सूत्र से हुई है। 'नलोपः प्रातिपदिकान्तस्य' सूत्र में प्रातिपदिक और पद संज्ञा का अभेद सम्बन्ध है—प्रातिपदिकाभिन्नं यत्पदं तदन्तस्य नस्य लोपः स्यात् ।

## ४—सुबन्त का धातु के साथ ( सुपां धातुना )

पूर्व पद सुबन्त हो, उत्तर पद मात्र धातु के साथ समास होता है। जैसे—'कटं प्रवते' इति कटप्रूः, आयतं स्तौतीति आयतस्तूः। 'कटप्रूः' में 'कटम्' इस सुबन्त का गत्यर्थक 'प्रु' धातु के साथ समास हुआ है, तिङन्त के साथ नही। यहाँ 'प्रु' धातु से कर्त्ता अर्थ में 'क्विप्' प्रत्यय होता है। अत एव 'कटप्रू' का 'चटाई बुनने वाला' अर्थ है। 'आयतस्तूः' में आयतम् इस सुबन्त का स्तुत्यर्थक 'स्तु' धातु के साथ समास हुआ है। 'कटप्रू' की भाँति यहाँ भी 'स्तु' धातु से कर्त्ता अर्थ में 'क्विप्' प्रत्यय हुआ है जिससे 'आयतस्तूः' का स्तुति करने वाला अर्थ होता है।

## ५—तिङन्त का तिङन्त के साथ ( तिङां तिङा )

तिङन्त का तिङन्त के साथ समास का उदाहरण है—पिवतखादता, पचतभृज्जता इत्यादि।

स्वयं भाष्यादिसिद्धं तद्भेदं व्युत्पाद्य प्राचीनवैयाकरणोक्तविभागस्याव्याप्त्यतिव्याप्तिदिभिस्तल्लक्षणस्य प्रायिकत्वं दर्शयति—

---

## सावित्री

यहाँ पिबत-खादत, पचत-भृज्जत—इत्यादि सभी तिङन्त पद हैं। इनमें विग्रह इस प्रकार है—पिबत खादत इति व्यवहारो यस्यां क्रियायां सा पिबतखादता। 'पचत-भृज्जत' इति व्यवहारो यस्यां क्रियायां सा पचतभृज्जता। इन स्थलों में क्रिया का नैरन्तर्य गम्यमान रहने से 'मयूरव्यंसकादि' गण के अन्तर्गत 'आख्यातमाख्यातेन क्रियासातत्ये' इस गण सूत्र से समास हुआ है।

## ६—तिङ् का सुबन्त के साथ ( तिङा सुबन्तेन )

पूर्व पद तिङन्त का उत्तर पद सुबन्त के साथ समास होता है। जैसे—जहिस्तम्बः। यहाँ विग्रह है—'स्तम्बं जहि' इति आभीक्ष्ण्येन य आह स जहिस्तम्बः। इस समस्त पद का स्तम्बाघात करने वाला—ऐसा अर्थ है। यहाँ "जहि कर्मणा बहुलमाभीक्ष्ण्ये कर्त्तारञ्चाभिदधाति" इस गणसूत्र से समास हुआ है। यहाँ 'जहि' यह तिङन्त पद है, इसका स्तम्बम्' इस तिङन्त के साथ समास हुआ है, आभीक्ष्ण्य अर्थ गम्यमान है, समास होने पर यह पद कर्त्ता अर्थ को कह रहा है।

उक्त सभी छः प्रकार का समास 'सह सुपा' ( २।१।४ ) सूत्र का योग विभाग करके उपपन्न किया गया है। यह बात 'शब्दकौस्तुभ' आदि में भी सुस्पष्ट की गई है। महाभाष्यकार ने प्रत्येक पद की पृथक् २ समास संज्ञा न होकर समुदाय की ही समास संज्ञा हो, यह 'सह' ग्रहण का प्रयोजन बताया है। अन्यथा जैसे—गुण, वृद्धि आदि संज्ञायें ए, ओ, ऐ, औ—आदि प्रत्येक वर्ण की होती हैं वैसे ही समास संज्ञा भी प्रत्येक पद की होने लगती।

यद्यपि 'गर्गाः शत दण्ड्यन्ताम्' इत्यादि वाक्य की समुदाय में ही परिसमाप्ति देखी जाती है प्रत्येक में नहीं। ऐसा दृष्टान्त रहने पर यदि गर्गों के दण्ड विधान में प्रत्येक ग्रहण करते हैं तो यहाँ भी 'सह' ग्रहण करना चाहिये। यदि 'प्रत्येक' पद का विना ग्रहण किये ही प्रत्येक वर्ण की गुण, वृद्धि संज्ञा होती है तो यहाँ भी 'सह' ग्रहण की आवश्यकता नहीं होती है। यथा—सह सुपा ( २।१।४ ) महाभाष्यम्—

"सहग्रहणं किमर्थम्? सहग्रहणं क्रियते सहभूतयोः समास=संज्ञा यथा स्यादेकैकस्य मा भूदि'ति। किं च स्यात्, यद्येकैकस्य समाससंज्ञा स्यात् इह 'ऋक्पाद' इति समासान्तः प्रसज्येत। इह च 'राजाश्व' इति द्वौ स्वरौ स्याताम्।

कथञ्च कृत्वा एकैकस्य समाससंज्ञा प्राप्नोति? प्रत्येक वाक्यपरिसमाप्तिर्दृष्टेति।

**समासस्तु चतुर्द्धेति प्रायोवादस्तथा परः ।**

**योऽयं पूर्वपदार्थादिप्राधान्यविषयः स च ॥२६॥**

**भौतपूर्व्यात् सोऽपि रेखागवयादिवदास्थितः ॥**

**चतुर्धा—अव्ययीभाव–तत्पुरुष–द्वन्द्व–बहुव्रीहि–भेदात् । अयं प्रायोवादः 'भूतपूर्वः' 'दन्भूः' 'काराभूः' 'आयतस्तूः' 'वागर्थाविव' इत्याद्यसङ्ग्रहात् ।**

---

सावित्री

तद्यथा—गुणवृद्धिसंज्ञे प्रत्येकं भवतः ।

ननु, चायमप्यस्ति दृष्टान्तः, समुदाये वाक्यपरिसमाप्तिरिति । तद्यथा—गर्गाः शतं दण्ड्यन्ताम् इति । अर्थिनश्च राजानो हिरण्येन भवन्ति न च प्रत्येकं दण्ड्यन्ति । सत्येतस्मिन् दृष्टान्ते यदि तत्र प्रत्येकमुच्यते इहापि सहग्रहणं कर्त्तव्यम् । अथ तत्रान्तरेय प्रत्येकमिति वचनं प्रत्येकं गुणवृद्धिसंज्ञे भवतः, इहापि नार्थः सह ग्रहणेन ॥"

उक्त प्रकार के भाष्य से सहग्रहण व्यर्थ है । फिर भी सहग्रहण किया गया है तो उसका यह प्रयोजन है कि वह सूत्र[1] का अवयव माना जाय। सूत्र का अवयव होने पर योग-विभाग करेंगे । एक योग होगा—'सह' और दूसरा होगा—'सुपा' । प्रथम का अर्थ होगा-सुबन्त का समास होता है । किसके साथ ? समर्थ के साथ । यथा—अनुव्यचलत् , अनु-प्राविशत् ।

दूसरे सूत्र का अर्थ होगा—सुबन्त के साथ सुबन्त का समास होता है । यह सूत्र अधिकार और लक्षण दोनों प्रकार का है । जिस समास का कोई अन्य लक्षण नही है उसका यह लक्षण हो जायगा ।

---

१. महाभाष्य—सह सुपा ( २।१।४ )

( एवं तर्हि सिद्धे सति यत् सहग्रहणं करोति, तस्यैतत्प्रयोजनम् —योगाङ्गं यथा विज्ञायेत । सति च योगाङ्गे योगविभागः करिष्यते— 'सह' । सह सुप् समस्यते । केन सह ? समर्थेन । अनुव्यचलत् , अनुप्राविशत् । ततः 'सुपा' । 'सुपा' च सह सुप् समस्यते । अधिकारश्च, लक्षणं च । यस्य समासस्यान्यल्लक्षणं नास्ति इदं तस्य लक्षण भविष्यति—पुनरुत्स्यूतं वासो देयम् , पुनर्निष्कृतो रथः—इति । )

तथा पूर्वपदार्थप्रधानोऽव्ययीभावः। उत्तरपदार्थप्रधानस्तत्पुरुषः। उभयपदार्थप्रधानो द्वन्द्वः। अन्यपदार्थप्रधानो बहुव्रीहिरित्यादिलक्षणमपि प्रायिकम्, 'उन्मत्तगङ्गम्' 'सूपप्रति' 'अर्धपिप्पली' 'द्वित्राः' 'शशकुशपलाशम्' इत्यादौ परस्परव्यभिचारात्। तथा हि—'उन्मत्तगङ्गम्' इत्यव्ययीभावे पूर्वपदार्थप्राधान्याभावादव्याप्तिः, अन्यपदार्थप्राधान्याद् बहुव्रीहिलक्षणातिव्याप्तिश्च, 'अन्यपदार्थे च संज्ञायाम्' (२।१।२१) इति समासात्। 'सूपप्रति' इत्यव्ययीभावे उत्तरपदार्थप्राधान्यात्तत्पुरुषलक्षणातिव्याप्तिः अव्ययीभावाव्याप्तिश्च "सुप् प्रतिना मात्रार्थे" 'पा० सू०—२।१।९। इति समासात्। 'अर्धपिप्पली' इति तत्पुरुषे पूर्वपदार्थप्राधान्यसत्त्वाद् अव्ययीभावाति व्याप्तिः तत्पुरुषातिव्याप्तिश्च, 'अर्धं नपुंसकम्' ( २।२।२ ) इति समासात्।

---

## सावित्री

भाष्य आदि ग्रन्थों में स्वयं सिद्ध समास भेदों की व्याख्या कर प्राचीन वैयाकरणों द्वारा कथित अतिव्याप्ति, अव्याप्ति आदि दोषों से ग्रस्त होने के कारण उनके लक्षण का प्रायिकत्व अर्थात् असार्वत्रिकत्व प्रदर्शित करते हैं। आगे चलकर मूल में ही समास भेदों और उनके लक्षणों के बारे में विस्तार से विवेचन किया गया है।

समास के अव्ययीभाव, तत्पुरुष, द्वन्द्व और बहुव्रीहि—ये जो ४ विभाग किये गये हैं वह प्रायोवाद है अर्थात् अधिकांश ऐसा देखा जाता है। पर यह सिद्धान्त सार्वत्रिक नहीं है, क्योंकि इन चारों भेदों के अन्तर्गत 'भूतपूर्वः' 'दृन्भूः' 'काराभूः' 'आयतस्तूः' 'वागर्थाविव' इत्यादि स्थलों का संग्रह नहीं हो पाता है।

इसके अतिरिक्त "पूर्वपदार्थप्रधानोऽव्ययीभावः" 'उत्तरपदार्थप्रधानस्तत्पुरुषः' इत्यादि लक्षण भी प्रायिक हैं क्योंकि 'उन्मत्तगङ्गम्' 'सूपप्रति' इत्यादि समासों में इन लक्षणों का व्यभिचार देखा जाता है। इसलिये 'भूतपूर्वः' इत्यादि में अप्रवृत्त ये भेद और लक्षण रेखागवय अर्थात् चित्र लिखित गौ की भाँति काल्पनिक हैं; वास्तविक नहीं हैं। 'पूर्वपदार्थप्रधानोऽव्ययीभावः' इत्यादि लक्षण 'उन्मत्तगङ्गम्' इत्यादि में पूर्णतया व्यभिचरित है।

जैसे—उन्मत्तगङ्गम्—उन्मत्ता गङ्गा यस्मिन् देशे स उन्मत्तगङ्गं नाम देशः। यहाँ अव्ययीभाव समास है किन्तु पूर्वपदार्थ प्रधान नहीं है। इसलिये अव्ययीभाव समास का लक्षण यहाँ अव्याप्त हुआ। यहाँ अन्य पदार्थ प्रधान होने पर बहुव्रीहि समास का लक्षण अतिव्याप्त है।

सूपप्रति = सूपस्य लेशः ( सम्बन्धः ) अर्थात् 'सूपसम्बन्धी किञ्चिद् मात्रा' यह समास

एवं 'पूर्वकायः' इत्यादौ द्रष्टव्यम्। 'द्वित्राः' इति बहुव्रीहावुभयपदार्थप्राधान्याद् द्वन्द्वातिव्याप्तिः, बहुव्रीह्यव्याप्तिश्च। 'शशकुशपलाशम्' इत्यादिद्वन्द्वे समाहारान्यपदार्थप्राधान्याद् बहुव्रीह्यतिव्याप्तिः, द्वन्द्वातिव्याप्तिश्च स्यादिति भावः।

सिद्धान्ते तु "अव्ययीभावाधिकारपठितत्वमव्ययत्वमव्ययीभावत्वम्" इत्यादि द्रष्टव्यम्। असम्भवश्चैषामित्याह—भौतपूर्व्यादि-

---

सावित्री

का अर्थ है। यहाँ भी अव्ययीभाव समास है पर पूर्वपदार्थ प्रधान नहीं है। उत्तरपदार्थ प्रधान होने से तत्पुरुष का लक्षण अतिव्याप्त हो रहा है; पर तत्पुरुष समास नहीं है।

अर्धपिप्पली='पिपल्याः अर्धम' अर्थात् पिप्पली सम्बन्धी अर्ध ऐसा अर्थ अभिप्रेत है। यहाँ 'अर्धं नपुंसकम्' (२।२।२) सूत्र से समास हुआ है। यहाँ तत्पुरुष समास है पर पूर्वपदार्थ प्रधान होने से अव्ययीभाव समास का लक्षण अतिव्याप्त है और उत्तरपदार्थ प्रधान न होने से तत्पुरुष का लक्षण अव्याप्त है।

इसी भाँति 'पूर्वं कायस्य' इति 'पूर्वकायः' इत्यादि समासों में पूर्वपदार्थ प्रधान होने से अव्ययीभाव लक्षण की अतिव्याप्ति तथा तत्पुरुष लक्षण की अव्याप्ति है।

'द्वित्राः' यहाँ 'द्वौ वा त्रयो वा' इस विग्रह में 'संख्ययाऽव्ययासन्नदूराधिकसंख्याः संख्येये" (२।२।२५) सूत्र से समास हुआ है। "बहुव्रीहौ संख्येये डजबहुगणात्" ५।४।७३) सूत्र से डच् प्रत्यय होकर 'द्वित्राः' बनता है। यहाँ बहुव्रीहि समास है, किन्तु अन्य पदार्थ प्रधान लक्षण की अव्याप्ति है और उभय पदार्थ प्रधान होने से द्वन्द्व लक्षण की अतिव्याप्ति है।

सिद्धान्त रूप से 'अव्ययीभावाधिकारपठितत्वमव्ययीभावत्वम्' इत्यादि ही अव्ययीभाव आदि समासों का लक्षण करना चाहिये। जहत्स्वार्थावृत्ति (जहति पदानि स्वार्थं यस्यां वृत्तौ सा जहत्–स्वार्था वृत्तिः) में 'पूर्वपदार्थप्रधानोऽव्ययीभावः' 'उत्तरपदार्थ-प्रधानस्तत्पुरुषः' इत्यादि समास लक्षण न केवल अव्याप्ति, अतिव्याप्ति दोष से ग्रस्त हैं, अपि तु सर्वथा असम्भव है या असम्भव का 'लक्ष्यमात्रावृत्तित्वरूप असम्भव अर्थ है।

'जहत् स्वार्था वृत्तिः' पक्ष में समुदाय में शक्ति होने से उसमें रहने वाले पद अनर्थक होते हैं। इसलिये पूर्व या उत्तर पदार्थ के प्रधानता की व्यवस्था सर्वथा असम्भव है। भौतपूर्व्यादि—पूर्वं भूतं भूतपूर्वम्। भूतपूर्वमेव भौतपूर्व्यम्। यहाँ स्वार्थ में 'ष्यञ्' प्रत्यय

त्यादिरेखागवयादिनिष्ठलाङ्गूलादेर्वास्तवपश्वलक्षणत्ववदेतेषामपि न समास-लक्षणत्वम् । बोधकता तु तद्वदेव स्यादिति भावः ॥ २०६ ॥

नन्वु पूर्वपदार्थप्राधान्यादि समासे सुवचम् । तथा हि—'समर्थः पदविधिः । ( २।१।१ ) इत्यादिसूत्रे भाष्यकारैरनेकधोक्तेष्वपि पक्षेषु

---

## सावित्री

हुआ है । भूतकालिकभवनाश्रय' ऐसा समास का अर्थ है । यहाँ पूर्वपदार्थ प्रधान न होने से 'पूर्वपदार्थप्रधानोऽव्ययीभावः' यह लक्षण नही घटित होता है । इसलिये इन लक्षण को 'रेखागवय' की भांति समझना चाहिये । रेखागवय 'रेखा से निर्मित गो सदृश पशुविशेष को कहते हैं । जैसे—रेखागवय में रहने वाला पशु सींग, पूँछ इत्यादि चेतन पशुनिष्ठ न होने से वास्तविक पशु का लक्षण नही हो सकता है वैसे ही 'पूर्वप्रधान' इत्यादि पूर्वोक्त समास लक्षण विभिन्न स्थलों में संघटित न होने के कारण तत्तद्समासों का वास्तविक लक्षण नही हो सकता है । किन्तु बोधकता रेखागवय की भांति बनी रहेगी । जैसे—रेखागवय में रहने वाला शृङ्ग, पुच्छ, आदि वास्तविक गवय निष्ठ शृङ्ग आदि के सादृश्य आरोप से गवय आदि का बोधक होता है वैसे ही समास में अविद्यमान भी पूर्वपदार्थ प्रधान आदि सादृश्य के आरोप से विग्रह वाक्यनिष्ठ अर्थ की प्रतीति होता है ।

जहत्स्वार्थावृत्ति पक्ष में 'पूर्वपदार्थ प्रधान होना' अव्ययीभाव आदि समास में असंभव होने पर भी अजहत् स्वार्थवृत्ति पक्ष में पूर्व या उत्तर पदार्थ की प्रधानता का लक्षण संभव है । इसलिये मूल में ग्रन्थकार ने कहा है—'ननु पदार्थप्राधान्यादिसमासे सुवचम्" अर्थात् "पूर्वपदार्थप्रधानोऽव्ययीभावः' 'उत्तरपदार्थप्रधानस्तत्पुरुषः' इत्यादि अव्ययीभाव आदि समास लक्षणों को सरलता से कहा जा सकता है ।

इसके समर्थन में कहा है कि "समर्थः पदविधिः" सूत्र पर भाष्यकार ने अनेक पक्ष प्रस्तुत किया है । उनमें जहत्स्वार्था, अजहत्स्वार्था वृत्ति का क्रमशः एकार्थीभाव और व्यपेक्षा में पर्यवसान माना है ।

वहाँ यह कहा गया है—सामर्थ्य दो प्रकार का होता है—(१) व्यपेक्षालक्षण । (२) एकार्थीभावलक्षण । 'व्यपेक्षा' को अधिक स्पष्ट करते हुये कहा है—"स्वार्थपर्यवसायिनां पदानामाकाङ्क्षादिवशाद्यः परस्परं सम्बन्धः सा व्यपेक्षा" अर्थात् स्वार्थ में परिपूर्ण पदों का आकांक्षा आदि के कारण जो परस्पर सम्बन्ध है उसका नाम व्यपेक्षा है । यह सम्बन्ध राज्ञः पुरुषः इत्यादि वाक्य में होता है ।

"एकार्थीभावलक्षण' कहते हैं—प्रत्येकमर्थवत्त्वेन पृथग्गृहीतानां पदानां समुदायशक्त्या विशिष्टार्थप्रतिपादकत्वमेकार्थीभावत्वम्" ।

जहत्स्वार्थाऽजहत्स्वार्थपक्षयोरेवैकार्थीभाव-व्यपेक्षारूपयोः पर्यवसानं लभ्यते । तत्राजहत्स्वार्थापक्षे उक्तव्यवस्था नोसंभविनीत्याशङ्कां मनसि कृत्याऽऽह—

जहत्स्वार्थाजहत्स्वार्थे द्वे वृत्ती ते पुनस्त्रिधा ॥३०॥
भेदः संसर्ग उभयं चेति वाच्यव्यवस्थितेः ।

जहति पदानि स्वार्थं यस्यां सा जहत्स्वार्था । पदे वर्णवद् वृत्तौ पदानामानर्थक्यमित्यर्थः । अयं भावः—समासशक्त्यैव राजविशिष्ट-पुरुषभानसम्भवे न राजपुरुषपदयोरपि पुनस्तद्बोधकत्वं कल्प्यम्, वृष-

---

सावित्री

अर्थात् अर्थवान् रूप से गृहीत प्रत्येक पदों की समुदायशक्ति से विशिष्ट एक अर्थ का प्रतिपादन होना—एकार्थीभाव कहलाता है। जैसे—'राजपुरुषः' इत्यादि में है। यहा 'राज्ञः' और पुरुषः, प्रत्येक पद अलग-अलग अर्थवान् रूप से गृहीत है और दोनों का समास होकर समुदायशक्ति के द्वारा 'राजसम्बन्धीपुरुष' ऐसा अर्थ बोध होता है।

इस प्रकार 'अजहत्स्वार्था पक्ष में जबकि पदों का अपना अस्तित्व विद्यमान रहता है तो 'पूर्व' या उत्तर पदार्थ के प्राधान्य की व्यवस्था असम्भव नही है—इसलिये ग्रन्थकार ने कहा है—

जहत्स्वार्थाऽजहत्स्वार्थे द्वे वृत्ती ते पुनस्त्रिधा । भेदः संसर्ग उभयं वेति वाच्यव्यस्थितेः ॥

अर्थात् समास में जहत्स्वार्था और अजहत्स्वार्था ये दो वृत्तियाँ होती है। पुनः इन दोनों के ३ भेद होते हैं—

(१) भेद ।
(२) संसर्ग ।
(३) उभय ।

त्याग देते हैं पद अपने अर्थ को जिस वृत्ति मे, उसे अजहत्स्वार्था वृत्ति कहते हैं। जैसे—राजपुरुषः। यहाँ 'राज्ञः' और 'पुरुषः', ये दोनों पद अपने २ अर्थ को छोड़कर समुदाय शक्ति के द्वारा 'राजसम्बन्धीपुरुष' ऐसे विशिष्ट अर्थ का बोध कराते हैं। जैसे—पदों में प्रत्येक वर्ण का पृथक् २ का कोई अर्थ नहीं होता है समास आदि वृत्तियों में पद अनर्थक होते हैं। तात्पर्य यह है कि वृत्तिगत पदों का पृथक् कोई अर्थ नहीं होता है।

**यावकादिपदेषु वृषादिपदानामिव । अन्यथा राजपदेन विग्रहवाक्ये इव, राज्ञः स्वातन्त्र्येणोपस्थितिसत्त्वात्, 'ऋद्धस्य राज्ञः पुरुषः' इत्यत्रेव 'ऋद्धस्य राजपुरुषः' इत्यस्याप्यापत्तेरिति ।**

**अजहदिति—न जहति पदानि स्वार्थं यस्यां सा अजहत्स्वार्था ।**

**अयमभिप्रायः—राजपुरुषादिसमासादौ नातिरिक्ता शक्तिः, कल्पकाभावात्, क्लृप्तराजादिपदादेवार्थोपस्थितिसम्भवे तत्कल्पनस्य**

---

सावित्री

संक्षेप में यह भाव है कि समास शक्ति के द्वारा ही राजविशिष्ट पुरुष का बोध सम्भव है, इसलिये 'राज' और पुरुष पद के स्वतन्त्र अर्थ बोध की कल्पना अनावश्यक है। जैसे—वृषभ, यावक-आदि पदों में 'क' प्रत्यय आदि अनर्थक होते हैं वैसे समास आदि वृत्तियों में पृथक् २ पदों का कुछ अर्थ नहीं होता है।

अन्यथा 'राज्ञः पुरुषः' इस विग्रह वाक्य में राज्ञः' पद की स्वतन्त्र रूप से जैसे उपस्थिति होती है वैसे ही यदि 'राजपुरुषः' इस समास में भी 'राज्ञः' पद की स्वतन्त्र उपस्थिति मानेंगे तो 'ऋद्धस्य राज्ञः पुरुषः' की भाँति "ऋद्धस्य राजपुरुषः" ऐसा भी प्रयोग होने की आपत्ति होगी।

पद अपने स्वार्थ को नहीं त्यागते हैं जिस वृत्ति में, उसे अजहत्स्वार्था कहते हैं। अभिप्राय यह है कि 'राजपुरुषः' आदि समास में अतिरिक्त शक्ति (एकार्थी भाव रूप विशिष्ट शक्ति) मानने की आवश्यकता नहीं है क्योंकि इसमें कोई प्रमाण नहीं है। 'राजपुरुषः' पद से जो अर्थ कल्पित है, 'राज' आदि पदों की उपस्थिति से ही वह अर्थ सम्भव है। तब अतिरिक्त ( विशिष्ट ) शक्ति की कल्पना करना गौरव ग्रस्त है। 'राज' आदि पदों में जो क्लृप्त शक्ति है उसका त्याग भी अप्रामाणिक होगा। इसके अतिरिक्त आकांक्षा, योग्यता आदि के द्वारा क्लृप्तशक्ति से ही विशिष्ट अर्थ का बोध हो जाता है। इस प्रकार क्लृप्त अवयव शक्ति के द्वारा ही विशिष्ट अर्थ बोध का निर्वाह सम्भव होने से समुदाय में विशिष्ट शक्ति-कल्पना का अभाव रूप पक्ष भाष्यकार ने मतान्तर से कहा है।

यदि यह कहें कि 'राज्ञः पुरुष' इस वाक्य में 'राज्ञः' पद की स्वतन्त्र रूप से उपस्थिति होने के कारण जैसे उसमें 'ऋद्धस्य' इस विशेषण का अन्वय होता है वैसे ही 'राजपुरुषः' इस समास के 'राज' पदार्थ में भी 'ऋद्धस्य' का अन्वय होने लगेगा, ऐसा

गौरवपराहतत्वाच्च। क्लृप्तशक्तित्यागोऽप्यप्रामाणिकः कल्प्येत। तथा चाऽऽकाङ्क्षादिवशात् क्लृप्तशक्त्यैव विशिष्टार्थबोधः।

अयमेव व्यपेक्षापक्षो मतान्तरत्वेन भाष्यकारैरुक्तः।

न चात्र मते समासे 'ऋद्धस्य' इति विशेषणान्वयापत्तिः, 'सविशेषणानां वृत्तिर्न, वृत्तस्य वा विशेषणयोगो न' इति वार्त्तिकात्। तथा चैतन्मतवादिनां पूर्वोत्तरपदार्थसत्त्वाद् पूर्वपदार्थप्रधान इत्यादि-व्यवस्था सूपपादेति भावः।

प्रसङ्गाद् वृत्तिभेदमपि निरूपयति—ते पुनरिति। द्वे अपि वृत्ती त्रिविधे, वाच्यत्रैविध्यात्।

---

सावित्री

कहना उचित नहीं है क्योंकि विशेषण के साथ समास आदि वृत्तियाँ नहीं होती हैं और वृत्त अर्थात् समास होने पर उसके साथ विशेषण का योग नहीं होता है। वार्त्तिककार ने कहा है—'सविशेषणानां वृत्तिर्न वृत्तस्य वा विशेषणयोगो न''। इस प्रकार समास में अतिरिक्त शक्ति कल्पना करने की अपेक्षा इस वचन को ही मान लेने में लाघव है। अत एव व्यपेक्षा पक्ष में पूर्व और उत्तर पद के अर्थवान् होने से 'पूर्वपदार्थप्रधानोऽव्ययीभावः' इत्यादि लक्षण भी सरलता से उपपन्न किया जा सकता है।

जहत्स्वार्था, अजहत्स्वार्था—इन दोनों वृत्तियों का व्याख्यान कर प्रसङ्गवश वृत्ति भेद का भी निरूपण करते हैं—

कहते हैं कि वे दोनों वृत्तियाँ ( जहत्स्वार्था ) वाच्य की त्रिविधता से तीन प्रकार की होती है—

(१) भेद।
(२) संसर्ग।
(३) उभय ( भेद और संसर्ग )

भेद का अर्थ है अन्योऽन्याभाव। यह दो व्यक्तिसापेक्ष है। अत एव राजपुरुषः' इत्यादि समास में 'अराजकीय भिन्न पुरुष' ऐसा बोध होता है। यदि भेद को वाच्यार्थ नहीं मानेंगे तो 'राजपुरुषः सुन्दरः' की भाँति ''राजपुरुषः देवदत्तस्य'' यह भी प्रयोग होने लगेगा। यहाँ देवदत्तस्य राज्ञः पुरुषः', देवदत्त राजा का पुरुष है, इस आशय से देवदत्तस्य इस षष्ठ्यन्त का राज्ञः इस षष्ठ्यन्त में अन्वय होगा जैसे समास घटक 'पुरुष' में

वाच्यमेवाह—भेद इत्यादि। भेदोऽन्योऽन्याभावः तथा च 'राजपुरुषः' इत्यादावराजकीयभिन्न इति बोधः। अस्यावाच्यत्वे च 'राजपुरुषः सुन्दरः' इति वद्राजपुरुषो देवदत्तस्य चेत्यपि स्यात्। वाच्यत्वे तद्विरोधान्नैवं प्रयोग इति भावः।

राजसम्बन्धवानित्येव शाब्दभानम्, भेदस्तूत्तरकालमुपतिष्ठत इत्याशयेनाह—संसर्ग इति।

विनिगमनाविरहम्, अस्वामिकेऽपि राजपुरुष इत्यादिप्रयोगापत्तिं च मनसि कृत्वोभयं वाच्यमित्याह—उभयं वेति। तथा चाराजकीयभिन्नो राजसम्बन्धवाँश्चायमिति बोधः ॥३०३॥

---

## सावित्री

'सुन्दर' इस विशेषण का अन्वय होता है वैसे ही 'देवदत्तस्य' इस विशेषण का भी अन्वय होगा। जैसे—राजस्वामीवाला जो पुरुष, वह सुन्दर है, यह जैसे बोध होता है वैसे ही राज सम्बन्धी जो पुरुष है वह देवदत्त सम्बन्धी है ऐसे बोध की आपत्ति होगी।

जब भेद को वृत्ति का वाच्य अर्थ मानते हैं तो राजसम्बन्धी पुरुष में अराजकीय पुरुष का विरोध होने के कारण उस प्रकार का प्रयोग नहीं होता है।

'राजपुरुषः' इसके श्रवण से प्रथमतः 'राजनिरूपितस्वत्वसम्बन्धवान्' इतना ही शाब्दबोध होता है। तदनन्तर भेद की उपस्थिति होती है। 'भेद' दो में रहने वाला धर्म है। अतः वह संसर्ग अर्थात् सम्बन्ध के विना नहीं सम्भव है। भेद की प्रतीति तात्पर्य वश अनुमान से होती है। इसलिये ग्रन्थकार ने आगे लिखा है—संसर्ग इति।

अब 'विनिगमनाविरह' से अर्थात् भेद हीवाच्य माना जाय या, संसर्ग ही वाच्य हो—इनमें से किसी के भी वाच्य होने का कोई निश्चायक प्रमाण नहीं है। संसर्ग यदि वाच्य नहीं होगा तो जो न राजसम्बन्धी है और न राजभिन्न सम्बन्धी है अर्थात् सर्वथा स्वतन्त्र है, स्वामी के सम्बन्ध से रहित है उस अस्वामिक पुरुष में भी 'राजपुरुषः' ऐसे प्रयोग की आपत्ति होगी। ऐसी आशंका कर ग्रन्थकार ने कहा है—'उभयं चेति'। अर्थात् भेद और संसर्ग—उभय वाच्य होंगे। इसलिये 'राजपुरुषः' से अराजकीयभिन्न, राजसम्बन्धवान्—यह दोनों अर्थ बोध होगा ॥ ३०३॥

ऐसी स्थिति में पूर्वोक्त प्रकार से व्यपेक्षावाद के युक्ति और भाष्य विरुद्ध होने के कारण उसी के आधार पर निर्मित जो 'पूर्वपदार्थप्रधानोऽव्ययीभावः' इत्यादि लक्षण हैं वे भी अयुक्त हैं। अयुक्त होने पर भी 'रेखागवय' न्याय से 'पूर्व-पदार्थ-प्रधानः' इत्यादि उत्सर्ग

गौ का चित्र बनाकर बताना यही गौ है तो वही रेखागवय न्याय है।)



व्यपेक्षावादस्यैवं युक्तिभाष्यविरुद्धत्वात्तन्मूलकः 'पूर्वपदार्थप्रधानः' इत्याद्युत्सर्गोऽप्ययुक्तः, किन्तु 'रेखागवय' न्यायेनोत्सर्गोऽपि परस्परयैव बोधक इत्याशयेन समाधत्ते—

समासे खलु भिन्नैव शक्तिः पङ्कजशब्दवत् ॥३१॥
बहूनां वृत्तिधर्माणां वचनैरेव साधने
स्यान्महद्गौरवं तस्मादेकार्थीभाव आश्रितः ॥३२॥

समास इति वृत्तिमात्रोपलक्षणम्। 'समर्थः पदविधिः' (२।१।१) इत्यत्र पदमुद्दिश्य यो विधीयते समासादिः स समर्थ इति विग्रहवाक्याभिधाने शक्तः सन् साधुरिति सूत्रार्थस्य भाष्याल्लाभात्। पदोद्देश्यक-

---

सावित्री

(सामान्य नियम) परम्परया बोधक होता है। जैसे—'रेखागवय' में स्थित पुच्छ आदि के द्वारा चेतन पशु में स्थित पुच्छ आदि अवयवों का बोध होता है और उसके द्वारा परम्परया वास्तविक पशु का बोध होता है वैसे ही 'पूर्व-पदार्थ-प्रधान' इत्यादि उत्सर्ग से समास आदि वृत्ति का प्रथमतः बोध होता है तदनन्तर समास आदि वृत्ति में रहने वाले अर्थ का बोध होता है। इस प्रकार परम्परया उत्सर्ग विशिष्ट अर्थ का बोध होता है। इसी बात को उपस्थित करते हुये आगे की कारिका प्रस्तुत करते हैं—"समासे खलु भिन्नैव" इत्यादि।

समास में 'पङ्कज' शब्द की भाँति अतिरिक्त शक्ति होती है। 'पङ्काज्जातः पङ्कजः' इस व्युत्पत्ति के अनुसार 'पङ्कज' से मीन, शैवाल आदि विभिन्न अर्थों का बोध सम्भव है। उसे रोकने के लिये 'पद्मत्व' रूप से अर्थ बोधिका समुदाय शक्ति माननी पड़ती है। ऐसे ही समास में भी समुदाय की अर्थबोधिका एक अतिरिक्त शक्ति माननी चाहिये।

यदि समुदाय में अतिरिक्त शक्ति नहीं मानेंगे तो 'पङ्कज' शब्द से शैवालत्व, मीनत्व, पद्मत्व आदि नाना धर्म उपस्थित होंगे, विशेषण, लिङ्ग, संख्या आदि की भी उपस्थिति होगी। उन नाना धर्मों की व्यावृत्ति के लिये 'सविशेषणानां वृत्तिर्न वृत्तस्य वा विशेषणयोगो न" इत्यादि वचन स्वीकार करना पड़ता है जिससे गौरव होगा। इसलिये समुदाय में 'एकार्थीभाव' रूप अतिरिक्त शक्ति माननी चाहिये।

यहाँ 'समास' यह शब्द कृत्-तद्धित-आदि वृत्ति मात्र का उपलक्षण है। 'समर्थः

विधित्वं च—कृत्तद्धितसमासैकशेषसनाद्यन्तधातुरूपासु पञ्चस्वपि वृत्तिष्व-स्त्येव। विशिष्टशक्त्यस्वीकर्तॄणां व्यपेक्षावादिनां मते दूषणं शक्तिसाधक-मेवेत्याशयेनाऽऽह —पङ्कजशब्दवदिति। पङ्कजनिकर्त्तुरपि योगादेवोप-स्थितौ तत्रापि समुदायशक्तिर्न सिद्ध्येत्।

न च पद्मत्वरूपेणोपस्थितये सा कल्प्यत इति वाच्यम्; चित्र-ग्वादिपदेऽपि स्वामित्वेनोपस्थितये तत्कल्पनाऽऽवश्यकत्वात्। लक्षणयैव

---

## सावित्री

पदविधिः' (२।१।१) इस सूत्र के द्वारा 'पद' को उद्देश्य करके जो समास आदि का विधान किया जाता है वही समर्थ कहलाता है।

'राजपुरुषः' यह वाक्य है, उस अर्थ का विग्रह वाक्य 'राज्ञः पुरुषः' है। यहाँ 'राज्ञः पुरुषः' का जो अर्थ है उसका अभिधान करने में 'राजपुरुष' शब्द समर्थ है, क्योंकि उससे उस अर्थ की प्रतीति होती है। समास आदि वृत्ति के अर्थ का अवबोधक ही विग्रह वाक्य होता है। इस लिये विग्रह वाक्य के अर्थ कथन में समास आदि समर्थ होते हैं। ऐसे ही अर्थ कथन में समर्थ होकर समास साधु होता है। ऐसा 'समर्थः पदविधिः' सूत्र के भाष्य से ज्ञात होता है। वहाँ पर भाष्यकार ने कहा है—

"पृथगर्थानामेकार्थीभावः सामर्थ्यम्, 'राज्ञः पुरुषः' इति वाक्ये पृथगर्थानि, समासे एकार्थानि"।

पदोद्देश्यक विधित्व कृत्, तद्धित, समास, एकशेष, सनाद्यन्त धातु रूप—पाँचों वृत्तियों में रहता है। यहाँ पद का तात्पर्य सुबन्त से है सुप् से नहीं।

विशिष्ट (समुदाय) में शक्ति न मानने वाले व्यपेक्षावादी नैयायिकों के मत में जो दोष है वही विशिष्ट में शक्ति के साधक हैं। समास आदि वृत्ति में विशिष्टशक्ति न न मानने वाले व्यपेक्षा वादियों के मत में 'राजपुरुषः' इत्यादि में क्लृप्त राज पद की अवयव शक्ति से ही पदार्थ की उपस्थिति होती है तथा परस्पर आकांक्षा आदि के द्वारा जैसे विशिष्ट अर्थ का बोध होता है वैसे ही 'पङ्कज' शब्द से भी विशिष्ट अर्थ की उपस्थिति सम्भव होगी जिससे 'रूढ़ि' के उच्छेद होने की आपत्ति होगी। यदि कहें कि 'रूढ़ि' का उच्छेद होना इष्ट है तब 'पङ्कजनि कर्त्ता' इस अर्थ की भी अवयव शक्ति द्वारा उपस्थिति हो जायगी और वहाँ भी समुदाय में शक्ति सिद्ध न हो सकेगी जबकि 'पङ्कज' शब्द में विशिष्ट शक्ति सभी लोग मानते हैं।

**तथोपस्थितिरिति चेत्, पङ्कजपदेऽपि सा सुवचा। एवं रथकारपदेऽपि तथा च 'वर्षासु रथकारोऽग्निमादधीत' इत्यत्रापि विना लक्षणां क्लृप्त-योगेन ब्राह्मणादिविषयतयोपपत्तौ तत्कल्पनां कृत्वा जातिविशेषस्याधि-कारित्वं प्रकल्प्यापूर्वविद्याकल्पनमयुक्तं स्यादिति भावः।**

---

## सावित्री

यदि यह कहें कि 'पङ्कज' शब्द के द्वारा पद्मत्वरूप अर्थ की उपस्थिति के लिये समुदाय में शक्ति मानना उचित न होगा, क्योंकि पद्मत्व रूप से उपस्थिति भी लक्षणा के द्वारा हो सकती है। यदि 'पङ्कज' शब्द से पद्मत्व रूप की उपस्थिति के लिये समुदाय में शक्ति मानेंगे तो 'चित्रगु' शब्द से 'चित्र (विचित्र) गायें हैं जिसकी' अर्थात् 'चित्र-गो-स्वामी' इस अर्थ की उपस्थिति के लिये भी समुदाय में शक्ति माननी पड़ेगी। यदि 'चित्रगु' शब्द से 'चित्र-गो-स्वामी' अर्थ की उपस्थिति लक्षणा से मानेंगे तो 'पङ्कज' शब्द में भी लक्षणा के द्वारा ही पद्मत्व अर्थ मानना उचित होगा। ऐसा होने पर 'रथकार' पद में भी समुदाय शक्ति सिद्ध न हो सकेगी। वहाँ भी लक्षणा द्वारा ही 'शूद्र जाति विशेष' अर्थ का बोध हो जायगा।

श्रुति है—'वर्षासु रथकारोऽग्निमादधीत' अर्थात् वर्षा ऋतु में रथकार (बढ़ई) अग्नि का आधान करे।

'मीमांसा' में यह विचार किया गया है कि यहाँ 'रथकार' का क्या अर्थ है? शूद्र जाति विशेष (बढ़ई) अथवा रथ को बनाने वाला द्विज आदि सभी। यदि शूद्र जाति विशेष अर्थ मानते हैं तो 'अग्न्याधान' उपपन्न न हो सकेगा क्योंकि अग्नि का आधान मन्त्र पूर्वक होता है और मन्त्र में शूद्र का अधिकार नहीं है। लिखा है—स्त्रीशूद्रौ नाधीयेताम्। इसलिये 'रथकार' पद से अवयव शक्ति के द्वारा 'रथ को बनाने वाला ब्राह्मण' का ग्रहण करना चाहिये—ऐसी आशंका कर 'योगाद् रूढिर्बलीयसी' इस न्याय से समुदाय शक्ति के द्वारा शूद्र का ग्रहण होगा—ऐसा निर्णय किया गया है। यहाँ वेद में शूद्र का अधिकार नहीं है ऐसा भी नहीं कह सकते हैं क्योंकि इस श्रुति वचन से अग्नि के आधान के उपयोगी मन्त्रों में अधिकार की कल्पना कर ली जायगी। इसलिये 'वर्षासु रथकारोऽग्नि-मादधीत' इस श्रुति में लक्षणा के विना 'रथं करोति-इति रथकारः' इस व्युत्पत्ति से अवयव शक्ति द्वारा ब्राह्मण आदि की विषयता उपपन्न हो जाती, श्रुति चरितार्थ हो जाती, पुनः समुदाय शक्ति की कल्पना कर शूद्र जाति विशेष को अग्नि के आधान का अधिकारी मानकर इस श्रुति को आधान की उपयोगी मानकर इससे अपूर्व विद्या की कल्पना करना अनुचित है।

साधकान्तरमाह—बहूनामिति । वृत्तेर्धर्म्माः विशेषणलिङ्ग-संख्याद्ययोगादयस्तेषां वचनैः साधने गौरवमित्यर्थः ।

अयं भावः—विशिष्टशक्त्यस्वीकारे 'राज्ञः पुरुषः' इत्यत्रेव 'राजपुरुषः' इत्यत्रापि स्याद्विशेषणाद्यन्वयः, राजपदेन स्वतन्त्रोपस्थिति-सत्त्वात् । विभाषावचनञ्च समासनियमवारणाय कार्यमिति ।

ननु 'सविशेषणानाम्' इति वचनान्न विशेषणाद्यन्वयः, विभाषावचनञ्च कृतमेवेत्याशङ्कां समाधत्ते—वचनैरेवेति । न्यायसिद्धमेव सूत्रम् । व्यपेक्षाविवक्षायां वाक्यस्य, एकार्थीभावे समासस्येति

---

सावित्री

समुदाय में शक्ति मानने के पक्ष में एक दूसरा प्रमाण प्रस्तुत करते हुये कहते हैं बहूनामिति ।

एकार्थीभाव रूप समास-आदि वृत्तियों में विशेषण, लिङ्ग, संख्या आदि अनेक धर्मों का अयोग ( असम्बन्ध ) हो जाता है जिससे उनका शाब्दबोध में भान नहीं होता है । शाब्दबोध का विषय बनाने के लिये "सविशेषणानां वृत्तिर्न वृत्तस्य वा विशेषण-योगो न" इत्यादि वचन मानना पड़ेगा जिससे गौरव होगा । इसलिये समुदाय में शक्ति मानना आवश्यक है ।

आशय यह है कि विशिष्ट में शक्ति न मानने पर जैसे 'राजपुरुषः' इस समास-वृत्ति में 'ऋद्धस्य' इत्यादि विशेषण का अन्वय होता है वैसे हो "ऋद्धस्य राज्ञः पुरुषः" यहाँ पर भी 'ऋद्धस्य, इस विशेषण का 'राज' पदार्थ में अन्वय होने लगेगा क्योंकि 'राज' पदार्थ की स्वतन्त्र उपस्थिति होती है । फलतः 'ऋद्धस्य राजपुरुषः' ऐसा अनिष्ट प्रयोग होने लगेगा । समुदाय में विशिष्ट शक्ति मानने पर 'राजपुरुषः' में राज और पुरुष-पदार्थ का परस्पर विशेष्य-विशेषण भाव से युक्त विशिष्ट विषयक ही बोध होता है । राज पद से पुरुष विशेषणता से युक्त स्वार्थ की उपस्थिति नहीं होती है अतः 'ऋद्धस्य' इस विशेषण का राजमें अन्वय नहीं होता है । इसलिये 'ऋद्धस्य राजपुरुषः' ऐसा प्रयोग नहीं होगा ।

यदि व्यपेक्षा सामर्थ्य में ही समास होता है—ऐसा स्वीकार करेंगे और 'विभाषा' अधिकार नहीं मानते हैं तो समास नित्य ही वाक्य का निवर्त्तक जायगा । तब वाक्य (विग्रह) का कहीं प्रयोग नहीं होगा । इसलिये विकल्प से वाक्य की निवृत्ति के लिये 'विभाषा' सूत्र

स्वभावादेव प्रयोगनियमसम्भवात् । सविशेषणेत्यपि विशिष्टशक्तौ राज्ञः पदार्थैकदेशतयाऽन्वयासम्भवान्न्यायसिद्धमिति भावः ।

अत एव व्यपेक्षापक्षमुद्भाव्य "अथैतस्मिन् व्यपेक्षायां सामर्थ्ये योऽसावेकार्थीभावकृतो विशेषः, स वक्तव्यः" इति भाष्यकारेण दूषणमप्युक्तम् ॥३२॥

---

## सावित्री

करना पड़ता है । एकार्थीभाव में समास होगा और व्यपेक्षा में वाक्य रहेगा । इसलिये दोनों के स्वतः सिद्ध रहने से 'विभाषा' सूत्र नहीं करना पड़ता है ।

इस पर व्यपेक्षावादी आगे कहते हैं कि 'सविशेषणानां वृत्तिर्न वृत्तस्य वा विशेषणयोगो न' इस वचन के अनुसार 'राजपुरुषः' इस समास घटक 'राज' पदार्थ में 'ऋद्धस्य' इत्यादि विशेषण का अन्वय नहीं होगा और न तो समास होने से नित्य वाक्य की निवृत्ति होती है । 'विभाषा' वचन मानने में भी कोई आपत्ति नहीं होगी क्योंकि यह सूत्र महर्षि पाणिनि ने पहले से बनाया है । इसलिये व्यपेक्षा रूप सामर्थ्य में भी समास मानने पर कोई दोष नहीं होगा—ऐसी आशंका का समाधान करते हुये ग्रन्थकार ने कहा है—वचनैरेवेति ।

'विभाषा' यह अधिकार सूत्र न्याय सिद्ध है कोई अपूर्व वचन नहीं है । तात्पर्य यह है कि एकार्थीभाव की विवक्षा में समास होता है और व्यपेक्षा में वाक्य रहता है । इसलिये समास और वाक्य दोनों स्वतः सिद्ध हैं, इसके लिये 'विभाषा' इस अधिकार सूत्र की कोई अपेक्षा नहीं है । इसके अतिरिक्त 'सविशेषणानां वृत्तिर्न' इत्यादि वचन भी पढ़ने की आवश्यकता नहीं है क्योंकि विशिष्ट में शक्ति रहने पर 'राजपुरुष' घटक जो 'राज' पदार्थ है वह पदार्थैकदेश है । अतः उसमें 'ऋद्धस्य' आदि विशेषण के अन्वय की सम्भावना नहीं होती । इस प्रकार 'सविशेषणानां वृत्तिर्नेति' इत्यादि वचन भी 'पदार्थः पदार्थेनान्वेति' इस न्याय विरोध से अपेक्षित नहीं है ।

इस प्रकार व्यपेक्षा पक्ष को दोषग्रस्त मानकर भाष्यकार ने कहा है—इस व्यपेक्षा पक्ष में यह जो एकार्थीभाव रूप विशेष है—उसी को कहना चाहिये । ऐसा कहकर व्यपेक्षा पक्ष का खण्डन कर दिया है ॥३२॥

विशिष्ट में शक्ति न मानने पर 'धवखदिरौ' इत्यादि में प्रतीयमान समुच्चय अर्थ को अलग से कहना पड़ेगा । यहाँ धवश्च खदिरश्च=धवखदिरौ में इतरेतरयोग द्वन्द्व का

तथा 'धवखदिरौ' 'निष्कौशाम्बिः' 'गोरथः' 'घृतघटः' 'गुडधानाः' 'केशचूडः' 'सुवर्णालङ्कारः' 'द्विदशाः' 'सप्तपर्णाः' इत्यादावितरेतरयोग- निष्क्रान्त-युक्त--पूर्ण-मिश्र--सङ्घात-विकार--सुच्प्रत्यय -लोप-वीप्साद्यर्थों वाचनिको वाच्य इत्यतिगौरवं स्यादिति दूषणान्तरमाह—

---

सावित्री

बोधक चकार है। उसके लोप की कल्पना करनी होगी जिससे गौरव होगा। विशिष्ट में शक्ति मानने पर "धवखदिर-समुच्चय" इतना अर्थ समास वृत्ति से ही निकल जाता है।

'कौशाम्ब्याः निष्क्रान्तः' इस अर्थ के वाचक 'निष्कौशाम्बी' में क्रान्त पद का लोप कहना पड़ेगा। "कौशाम्बी से निकलने वाला" इस विशिष्ट अर्थ में शक्ति मानने पर 'क्रान्त' रूप अर्थ भी समास का ही हो जाता है। इसी प्रकार 'गोयुक्तो रथः गोरथः—यहाँ पर भी 'युक्त' पद का लोप कहना होगा। 'घृतपूर्णो घटः' इस अर्थ के वाचक 'घृतघटः' में भी 'पूर्ण' पद का लोप कहना होगा। 'गुडेन मिश्राः धानाः' इस अर्थ में 'गुडधानाः' शब्द में मिश्र पद का लोप कहना पड़ेगा। 'केशचूडः' में 'केशसंघातभूता चूडा यस्य' इस बहुव्रीहि समास में 'संघात' पद का लोप स्वीकार करना होगा। 'सुवर्णस्य विकारोऽलङ्कारः' इस अर्थ के वाचक 'सुवर्णालङ्कार' में 'विकार' शब्द का लोप मानना पड़ेगा।

'द्विरावृत्त दश' इस अर्थ के बोधक 'द्विदशः' शब्द में अर्थ के अनुरोध से सुच् प्रत्यय का लोप कहना होगा।

'सप्त सप्त पर्णानि यस्य' इस अर्थ के बोधक 'सप्तपर्ण' शब्द में 'वीप्सा' का लोप कहना होगा। इन सब कारणों से अनेक गौरव होगा। विशिष्ट में शक्ति मानने पर उक्त सभी अर्थ तत्तद् समस्त पद के हो जायेंगे, किसी पद के लोप आदि की कल्पना नहीं करनी पड़ेगी।

इस प्रकार व्यपेक्षा पक्ष में दूसरा दोष प्रस्तुत करते हैं—

चकरादिनिषेधोऽथ बहुव्युत्पत्तिभञ्जनम्। कर्त्तव्यं ते न्यायसिद्धं त्वस्माकं तदिति स्थितिः॥

अर्थात् व्यपेक्षावाद के मत में 'धवखदिरौ' इत्यादि स्थल में चकार आदि लोप कहना पड़ेगा, "समानाधिकरणप्रातिपदिकार्थयोरभेदान्वयातिरिक्तसम्बन्धोऽव्युत्पन्नः" इत्यादि व्युत्पत्तियों का भङ्ग करना पड़ेगा। हमारे विशिष्टशक्तिवादी मत में समुच्चय आदि अर्थ न्यायसिद्ध है। इसलिये हमारे मत में चकार आदि पदों का न लोप करना पड़ता है

चकरादिनिषेधोऽथ बहुव्युत्पत्तिभञ्जनम् ।
कर्त्तव्यं ते न्यासिद्धं त्वस्माकं तदिति स्थितिः ।।३३।।

अदिना 'घनश्यामः' 'हंसगमनः' इत्यादावविवादीनां पूर्वोक्तानाञ्च संग्रहः । दूषणान्तरमाह—बहुव्युत्पत्तिभञ्जनम् इति । अयमाशयः—'चित्रगुः' इत्यत्र स्वाम्यादिप्रतीतिरनुभवसिद्धा ।

---

सावित्री

और न किसी व्युत्पत्ति का भङ्ग होता है । यही हमारी स्थिति है और यही हमारे मत में लाघव है ।

व्यपेक्षावादी के मत में 'धवखदिरौ' इत्यादि में दोष देने के अनन्तर दूषणान्तर प्रस्तुत करते हुये कहते हैं—

चकारादिनिषेधोऽथ बहुव्युत्पत्तिभञ्जनम् ।
कर्त्तव्यं ते न्यायसिद्धं त्वस्माकं तदिति स्थितिः ।।३३।।

यहाँ चकारादि पद में आदि पद से "घन इव श्यामः = घनश्यामः" में 'इव' पद का लोप कहना पड़ेगा । "उपमानानि सामान्यवचनैः" (२।१।५५) सूत्र से उपमान घन' का सादृश्यादिवाचक इव आदि के साथ समास होता है । समास होने पर इव का लोप होता है । हमारे (एकार्थीभाववादी) मत में 'घनगतश्यामत्वसदृशश्यामत्ववान्' इस विशिष्ट अर्थ का लाभ समासशक्ति से ही हो जाता है । इसलिये 'इव' आदि के लोप करने की अपेक्षा नहीं होती है जबकि व्यपेक्षावादी को 'इव' पद का लोप करना पड़ता है ।

इसी भाँति व्यपेक्षावादी के मत में 'हंसस्य गमनमिव गमनं यस्य' इस अर्थ के बोधक 'हसगमनः' में सादृश्यवाचक 'इव' का लोप करना पड़ता है । हमारे मत में 'हंस-कर्तृकगमनसदृशगमनकर्त्ता' इस अर्थ का लाभ समासवृत्ति से ही हो जाता है । इसके अतिरिक्त 'निष्कौशाम्बिः' इत्यादि में 'क्रान्त' आदि का लोप कहना पड़ता है जैसा कि पहले कहा जा चुका है ।

अभिप्राय यह है कि 'चित्रगुः' इस समस्त पद का 'चित्र गाय का स्वामी' यह अर्थ अनुभव सिद्ध है । यहाँ 'चित्रगु' का 'चित्रा गावो यस्य' ऐसा विग्रह-वाक्य होता है । इससे जिसकी चित्र (वर्ण) गायें हैं—ऐसा गोपदार्थ विशेषणक अन्यपदार्थ मुख्य विशेष्यक बोध होता है । समास होने पर चित्रगो सम्बन्धी—और चित्रगोस्वामी—ऐसा चित्रगौ विशेषणक-अन्य पदार्थ मुख्यविशेष्यक बोध होने से स्वामी अर्थ की प्रतीति स्वतः सिद्ध है । अब प्रश्न यह है कि यदि समास में अतिरिक्त शक्ति न मानी जाय तो 'स्वामी' अर्थ कहाँ से आया

न च तत्र लक्षणा, 'प्राप्तोदको ग्रामः' इत्यादौ तदसम्भवात्; 'प्राप्तिकर्त्रभिन्नमुदकम्' इत्यादिबोधोत्तरं तत्सम्बन्धिग्रामलक्षणायामपि उदककर्तृकप्राप्तिकर्मग्रामः' इत्यर्थालाभात्।

प्राप्तेति क्तप्रत्ययस्यैव कर्त्रर्थकस्य कर्मणि लक्षणेति चेत्तर्हि समानाधिकरणप्रातिपदिकार्थयोरभेदान्वयव्युत्पत्तेरुदकाभिन्नप्राप्तिकर्मेति स्यात्।

---

सावित्री

क्योंकि 'चित्रगु' में 'चित्र' और 'गो' ये दो शब्द हैं। इनमें किसी का भी स्वामी अर्थ नहीं है।

यदि यह कहें कि चित्रगु इस समस्त पद की 'चित्र-गो-स्वामी' अर्थ में लक्षणा करके स्वामी अर्थ का लाभ हो जायगा, तो इसके उत्तर में विशिष्ट शक्तिवादी का कहना है कि लक्षणा के द्वारा ऐसा अर्थ लाभ असम्भव है। क्योंकि विशिष्ट शक्तिवादी का मत है कि 'चित्रगु' में यथाकथञ्चित् लक्षणा के द्वारा स्वामी आदि अर्थ की प्रतीति सम्भव होने पर भी 'प्राप्तोदकः' में लक्षणा के द्वारा अभीष्ट अर्थ का लाभ सम्भव नहीं है। अतः अभीष्ट अर्थ का सर्वत्र लक्षणा द्वारा सम्भव नहीं है। अतः 'चित्रगुः' में भी लक्षणा द्वारा अभीष्ट अर्थ का लाभ करना अनुचित है।

प्राप्तोदको ग्रामः' के 'प्राप्त' पद में 'प्र' पूर्वक 'आप्' धातु से कर्त्ता अर्थ में 'क्त' प्रत्यय हुआ है, उसका 'अभेद' सम्बन्ध से उदक पदार्थ में अन्वय होकर 'प्राप्तिकर्त्र्यभिन्नमुदकम्' ऐसा वाक्यार्थ बोध होगा। तदनन्तर 'तत्सम्बन्धो ग्राम' में लक्षणा करने पर प्राप्तिकर्त्र्यभिन्नोदकसम्बन्धिग्राम' ऐसा लक्ष्यार्थ होगा। इस प्रकार लक्षणा करने पर भी 'उदककर्तृकप्राप्तिकर्मग्रामः' इस अभीष्ट अर्थ का लाभ नहीं हो सकेगा। समास में विशिष्ट शक्ति मानने पर उस अर्थ विशेष में समस्त पद की शक्ति मानी जाती है। अतः अभीष्ट अर्थ लाभ में कोई बाधा नहीं रहती है।

यदि यह कहें कि 'प्राप्तोदक' में कर्त्ता अर्थ के बोधक 'क्त' प्रत्यय की ही 'कर्म' अर्थ में लक्षणा कर ली जाय और 'उदक' का कर्तृतासम्बन्ध से 'प्राप्ति' में अन्वय कर लिया जाय तो 'उदककर्तृकप्राप्तिकर्मग्राम' इस अभीष्ट अर्थ का लाभ हो जायगा। इसके लिये समास की विशिष्ट अर्थ में शक्ति मानने की क्या आवश्यकता है?

---

१—'प्राप्तोदक' में 'प्राप्तमुदकं यम्' इस विग्रह वाक्य से 'तत्कर्मकप्राप्तिकर्तृदकम्' ऐसा वाक्यार्थ बोध होता है, समास से 'उदककर्तृकप्राप्तिकर्मग्रामः' ऐसा बोध होता है।

**अन्यथा समानाधिकरणप्रातिपदिकार्थयोरभेदान्वयव्युत्पत्तिभङ्गापत्तेः। प्राप्तेर्धात्वर्थतया कर्तृतासम्बन्धेन भेदेनोदकस्य तत्रान्वयासम्भवाच्च। अन्यथा 'देवदत्तः पच्यते', इत्यत्र कर्तृतासम्बन्धेन देवदत्तस्यान्वय-संभवेनानन्वयानापत्तेः।**

---

## सावित्री

इसके उत्तर में समास में अतिरिक्त शक्तिवादी वैयाकरण का कहना है कि यदि कर्त्ता अर्थ में विहित 'क्त' प्रत्यय' का 'कर्म' अर्थ में लक्षणा करेंगे तो 'प्राप्त और उदक, इन दोनों पदों के समानाधिकरण (समानविभक्तिक) होने से परस्पर में अभेदसम्बन्ध से अन्वय होगा क्योंकि नियम है कि समानाधिकरण प्रातिपदिकार्थों का आपस में अभेदान्वय होता है। नियमानुसार अभेदान्वय होने पर 'प्राप्तोदक' का 'उदकाभिन्नप्राप्तिकर्म' यही अर्थ होगा न कि उदककर्तृकप्राप्तिकर्म।

यदि उदक और प्राप्ति में अभेद सम्बन्ध से अन्वय न कर 'उदक' का कर्तृता सम्बन्ध से 'प्राप्ति' पदार्थ में अन्वय मानेंगे तो समानाधिकरण प्रातिपदिकार्थों का अभेदान्वय ही होता है—यह नियम भङ्ग हो जायगा। यदि यह कहें कि हम उदक का कर्तृता रूप भेद सम्बन्ध से 'प्राप्ति' क्रिया में अन्वय करेंगे, न कि प्राप्ति कर्म रूप नामार्थ में। ऐसा होने पर समानाधिकरण प्रातिपदिकार्थों का अभेदान्वय नियम भङ्ग होने की आशंका नहीं रहेगी। इसके उत्तर में ग्रन्थकार का कहना है कि उदक का कर्त्ता रूप भेद सम्बन्ध से प्राप्ति रूप धात्वर्थ क्रिया में भी अन्वय नहीं हो सकता है क्योंकि नियम है—नामार्थधात्वर्थयोः साक्षाद् भेदान्वयोऽव्युत्पन्नः' अर्थात् नामार्थ और धात्वर्थ का साक्षात् भेद सम्बन्ध से अन्वय अव्युत्पन्न है। यह नियम अस्वीकार करने पर 'देवदत्तः पच्यते' यहाँ पर भी 'देवदत्त' का कर्तृता सम्बन्ध से 'पाक' क्रिया में अन्वय निर्बाध हो जायगा ...ँ अनन्वय की अनापत्ति (असिद्धि) हो जायगी। अर्थात् अन्वय होने लगेगा।

...हाँ 'देवदत्तेन पच्यते' इस अर्थ में 'देवदत्तः पच्यते' यह प्रयोग नहीं ...न शब्द के उत्तर तृतीया विभक्ति न होने से कर्त्ता अर्थ की प्रतीति ...आदि विभक्ति के विना भी कर्त्ता रूप से क्रिया में अन्वय ...दत्त' का पाक क्रिया में कर्तृत्व सम्बन्ध से अन्वय ...ल्य में अन्वयाभावरूप अभीष्ट सिद्धि नहीं हो

अथोदकाभिन्नकर्तृका प्राप्तिरिति बोधोत्तरं तत्संबन्धिग्रामो लक्ष्यत इति चेन्न, प्राप्तेर्धात्वर्थतया क्तार्थकर्त्तारं प्रति विशेष्यतया असंभवात्, प्रकृतिप्रत्ययार्थयोः प्रत्ययार्थस्यैव प्राधान्यमिति व्युत्पत्तेः। प्राप्तपदे प्राप्तेर्विशेष्यत्वे तस्या एव नामार्थत्वेनोदकेन समभेदान्वयापत्तेश्च। एवमूढरथः, उपहृतपशुः, उद्धृतौदना, 'बहुपाचिका इत्यादावपि द्रष्टव्यम्। अत्र हि रथकर्मकवहनकर्त्ता, पशुकर्मकोपहरणोद्देश्यः, ओदन-

---

सावित्री

अब व्यपेक्षावादी का मत प्रस्तुत करते हुये कहते हैं कि 'प्राप्तोदक' में 'उदक' पदार्थ का क्तप्रत्ययार्थ कर्त्ता में अभेद सम्बन्ध से अन्वय करके 'उदकाभिन्नकर्त्ता' अर्थ हो जायगा। तदनन्तर उस क्तप्रत्ययार्थकर्त्ता का वृत्तित्व सम्बन्ध से 'प्राप्ति' पदार्थ में अन्वय कर लेंगे। इससे 'उदकाभिन्नकर्तृकप्राप्ति' ऐसा अर्थ बोध हो जायगा। उस प्राप्ति का तत्सम्बन्धी ग्राम में लक्षणा कर लेंगे जिससे 'उदकाभिन्नकर्तृकप्राप्तिसम्बन्धिग्राम' ऐसा अभीष्ट अर्थलाभ हो जायगा। इस प्रकार न अभीष्ट अर्थ में कोई बाधा होगी और न किसी प्रकार के व्युत्पत्ति नियम भङ्ग की ही आशंका ही होगी। ऐसी स्थिति में समास में अतिरिक्त ( विशिष्ट ) शक्ति मानने की क्या अपेक्षा है ?

इसके उत्तर में एकार्थीभाववादी का कहना है कि 'प्राप्ति' पदार्थ धातु का अर्थ है उसका 'क्त' प्रत्ययार्थ कर्त्ता अर्थ में विशेष्यत्वेन अन्वय असम्भव है, क्योंकि नियम है - प्रकृत्यर्थ-प्रत्ययार्थ में प्रत्ययार्थ ही प्रधान होता है। 'प्राप्ति' रूप धात्वर्थ को क्तप्रत्ययार्थ कर्त्ता में विशेष्य रूप से अन्वय करने पर प्रत्ययार्थ के प्रधान होने का नियम भङ्ग हो जायगा।

यदि यह कहें कि प्रकृति-प्रत्यय में प्रत्ययार्थ के प्रधान होने की बात सार्वत्रिक नहीं है, प्रत्युत संख्या आदि के विषय में यह नियम व्यभिचरित है। जैसे—'गामानय' इस वाक्य से 'एकत्वविशिष्टगो का आनयन' रूप अर्थ की प्रतीति होती है। यहाँ एकत्व संख्या 'ग्राम्' में 'अम्' प्रत्यय का अर्थ है और वह संख्या 'गा' रूप प्रकृत्यर्थ में विशेषण है। इसलिये यहाँ प्रत्ययार्थ प्रधान न होकर प्रकृत्यर्थ में विशेषण है। ऐसी स्थिति में 'प्राप्ति' पदार्थ के धात्वर्थ ( प्रकृत्यर्थ ) होने पर भी 'क्त' प्रत्ययार्थ कर्त्ता में विशेष्यत्वरूप से अन्वय होने में कोई बाधा नहीं है।

इस आशंका का समाधान करते हुये विशिष्टशक्तिवादी का मत है कि यदि यथाकथञ्चित् 'प्राप्त' पद को विशेष्य मान लें तो वह नामार्थ हो सकता है। नामार्थ

